एक-दूसरे की मदद करें। यदि ये सारी सुविधाएं गांवों में ही कर दी जायंगी तो आज रोजी की तलाश में या शिक्षा तथा अन्य सुविधाओं के लिए गांवों के लोगों को जो शहरों में जाना पड़ता है वह भी बन्द हो जायगा। गांवों का उजड़ना बन्द हो जायगा। गांवों में ये सहूलियतें यदि हो जाती हैं तो ग्रामीणों को अपना घर और परिवार नहीं छोड़ना पड़ेगा और वे स्वाभाविक मुक्त वातावरण में रह सकेंगे।

इसलिए भारत जैसे बड़ी आबादीवाले किन्तु कम विकसित देश के लिए बड़े-बड़े शहरोंवाली सभ्यता का विकास करने के बजाय छोटी-छोटी इकाइयों का अर्थात् ग्रामों की सभ्यता का विकास ही अधिक लाभदायक होगा। इन गांवों में छोटे-छोटे उद्योग और कारखाने भी हों जो इनकी ज़रूरतों को पूरा कर दिया करें।

इस विकेन्द्रित समाज रचना में प्रत्येक व्यक्ति और इकाई को समाज और देश के व्यापक हितों को भी सदा ध्यान में रखना होगा। सर्वोदय अर्थात् गांधीजी के विचार की समाज रचना में व्यक्ति और समाज दोनों को परस्पर के हितों की रक्षा-वृद्धि करनी होगी। जहां-कहां भी इनके हित टकराते नजर आवेंगे उनको शान्ति और प्रेम से ठीक कर लिया जायगा।

अन्त में मैं फिर बता दूं कि मेरा तो पक्का विश्वास है कि आर्थिक विकास के सम्बन्ध में गांधीजी के विचार पुराने सपने देखनेवाले एक आदमी के और पिछड़े हुए नहीं हैं बल्कि वे अत्यन्त बुद्धिमत्तापूर्ण और वैज्ञानिक हैं और आधुनिक-से-आधुनिक पश्चिमी विचार से सम्मत हैं। पश्चिम के लोगों के पास जो भी सीखने लायक बातें हों उनसे हम अवश्य लाभ उठावें परन्तु अपने देश के लिए नई योजनाएं बनाते समय उन बुनियादी सिद्धान्तों की उपेक्षा न करें जिन्हें गांधीजी ने अपने सम्पूर्ण जीवन में आजमाकर और खूब परख-परखकर हमारे सामने रक्खा है। अपने सारे विचारों का सार उन्होंने इस छोटे-से सूत्र में हमारे और संसार के सामने रख दिया है

"मैं आपको एक गुरु-मन्त्र बताये देता हूं। जब कभी आप सन्देह और मोह में पड़ जायं तो यह कसौटी लगा लीजिये। उस गरीब-से-गरीब और कमजोर-से-कमजोर आदमी का ध्यान कीजिये जिसे आपने कभी देखा हो

और अपने आपसे पूछिये कि जो कदम आप उठाना चाहते हैं उसका उस पर क्या असर होगा? उसे कुछ लाभ होगा? अपने जीवन को सुधारने और ऊपर उठने में आपके कदम से उसे कुछ मदद होगी? दूसरे शब्दों में कहें तो क्या उससे भूखों और आध्यात्मिक भोजन के अभाव में जो तड़प रहे हैं, उनका स्वराज्य एक कदम भी नजदीक आवेगा? तब आप देखेंगे कि आपका सारा सन्देह और मोह गायब हो गया है और आपका दिल कहेगा—नष्टो मोहः स्मृतिर्लब्धा।

